चंदन में नाग मद भर्‌यो इन्द्रनाग
विषभर्‌यो सेषनाग कहै उपमा अवस को।
छोर छहरात न कपूर ठहरात मेघ
सरद उड़ात बात लागे दिस दस को।
सम्भु नीलग्रीव भौंर पुण्डरीक ही बसति
सरजा सिवा को बोल भूषन सरस को।
छीरधि में पंक कलानिधि में कलंक
यातें रूप एक टंक पै कहै न तेरे जस को।

पंचम प्रतीप—

जहाँ उपमान उपमेय से हीन होने के कारण नष्ट हो जाय वहाँ पर पंचम प्रतीप होता है।[1] उदाहरणार्थ—

छाँह करैं छितिमंडल में सब ऊपर यों 'मतिराम' भये हैं।
पानिप को सरसावत है सिगरे जग के मिटि ताप गये हैं।
भूमि पुरन्दर भाऊ के हाथ पयोदन ही के सुभाय छये हैं।
पंथिन के पथ रोकिबे को घने वारिद वृन्द वृथा उनये हैं।

स्मरण—

पहले देखी या सुनी हुई किसी वस्तु को देखकर या सुनकर उसी के समान गुणों वाली दूसरी वस्तु स्मरण हो आने से स्मरण अलंकार होता है।[2] इसके उदाहरण इस प्रकार हैं—

ज्यों ज्यों इत देखियत मूरख विमुख लोग
त्यों त्यों ब्रजवासी सुखरासी मन भावे हैं।

१ हीन होय उपमान सों नष्ट होत उपमान।
पंचम कहत प्रतीप तेहि भूषन सुकवि सुजान।
२ सम सोभा लखि आन की सुधि आवत जहँ और।
स्मृति भूषन तासों कहत भूषन कवि सिरमौर।

जारे जल छीछर दुआरे अन्धकूप देखि
कालिन्दी के कूल काज मन ललचावें हैं।
बैसी मन मीतल सी कहूं न लखे बैन
'भाकर' ना चैन पर प्रान अकुलावें हैं।
पूहर पलास देखि देखि कै हूवरे हुरे हाय
हरे हरे वे तमाल सुधि आवें हैं।

**भ्रान्तिमान**—

जहाँ पर समानता के कारण प्रस्तुत को देखने या सुनने से अप्रस्तुत का या किस
अन्य बात में अन्य का भ्रम हो वहाँ भ्रान्तिमान अलंकार होता है।[1] यथाहरणार्थः—

पायं महावर दैन को नाइन बैठी आय।
फिर फिर जानि महावरी एड़ी मीड़त जाय।

**संदेह**—

जहाँ पर किसी वस्तु से किसी अन्य वस्तु का सन्देह हो, वहाँ सन्देह अलंका
होता है।[2] उदाहरणार्थ —

कज्जल के कूट पर दीप शिखा सोती है,
कि श्याम घनमंडल में दामिनी की धारा है ?
यामिनी के अंचल में कलाधर की कोर है,
कि राहु के कबन्ध पै कराल केतु तारा है ?
'शंकर' कसौटी पर कंचन की लीक है
कि तेज ने तिमिर के हिये में तीर मारा है ?
काली पाटियों के बीच मोहिनी की मांग है
कि ढाल पर खांड़ा कामदेव का दुधारा है ?

१ आनवान को आन में होत जहाँ भ्रम आप।
तासों भ्रम सब कहत हैं सुमन सुकवि समाय।
२ बहु विधि बरनत वर्ण्य को मिलत न तथ्य अतथ्य।
अलंकार संदेह तहँ बरनत हैं मति पथ्य।

रूपक—

जहाँ पर उपमेय और उपमान में किसी प्रकार का भेद वर्णित न किया जाय, वहाँ रूपक अलंकार होता है।[1] इसके दो भेद होते हैं (१) अभेद रूपक और (२) तद्रूप रूपक। इन दोनों के भी अधिक न्यून तथा सम तीन भेद होते हैं।

अभेद रूपक—

जहाँ पर उपमेय और उपमान में कोई भेद न दिखाया जाय, वहाँ अभेद रूपक होता है। इसके तीन भेद अधिक अभेद रूपक, न्यून अभेद रूपक तथा सम अभेद रूपक होते हैं।

अधिक अभेद रूपक—

जहाँ पर उपमेय को उपमान से अधिक गुणवाला दिखाया जाय, वहाँ अधिक अभेद रूपक होता है। उदाहरणार्थ—

जग बिधु बिमल तात जस तोरा। रघुबर किंकर कुमुद चकोरा।
उदित सदा अथइहि कबहूँ ना। घटहि जग नभ दिन दिन दूना।

न्यून अभेद रूपक—

जहाँ उपमेय को उपमान से न्यून दिखाकर भी अभेदता रहती है, वहाँ न्यून अभेद रूपक अलंकार होता है। उदाहरणार्थ—

सबके देखत व्योम पथ गयो सिंधु के पार।
पच्छिराज बिन पुच्छ को और समीर कुमार।

१ जहाँ दुहुन को भेद नहिं बरनत सुकवि सुजान
रूपक भूषन ताहि को, भूषन करत बखान।

**सम अभेद रूपक—**

जहाँ पर उपमेय तथा उपमान में पूर्ण समानता होने पर उनकी अभेदता दिखायी जाय वहाँ सम अभेद रूपक अलंकार होता है। उदाहरणार्थ—

> उदित उदय गिरि मंच पर रघुवर बाल पतंग।
> बिकसे संत सरोज सब हरषे लोचन भृंग॥

**तद्रूप रूपक—**

जहाँ पर उपमान को उपमेय रूप में चित्रित किया जाय वहाँ तद्रूप रूपक अलंकार होता है। इसके भी तीन भेद होते हैं (१) अधिक तद्रूप रूपक, (२) न्यून तद्रूप रूपक तथा (३) सम तद्रूप रूपक।

**अधिक तद्रूप रूपक—**

जहाँ पर उपमेय और उपमान की तद्रूपता वर्णित करते समय उपमेय को अधिक दिखाया जाय वहाँ अधिक तद्रूप रूपक अलंकार होता है। इसका उदाहरण इस प्रकार है—

> लसति कलानिधि चाँदनी, निसि ही मैं अभिराम।
> दीपति या मुखचन्द की बिपति आठहूँ जाम॥

**न्यून तद्रूप रूपक—**

जहाँ उपमेय को उपमान से हीन गुण वाला होने पर भी उसमें तद्रूपता दर्शायी जाय वहाँ न्यून तद्रूप रूपक अलंकार होता है। इसका उदाहरण इस प्रकार है:—

> साहितनै सिवराज तौ भूषन जाय
> बिपर कलंक चंद उर आनियतु है।
> एक ही आनन पंचानन यति तोहिं,
> पंचानन सम आनन बिना बखानियतु है।

एक सीस ही सहस सीस मान्यौ बराबर
दूजे वृष सौं सहस वृष मानियतु है।
दूजे कर सौं सहस कर मानियतु तोहि
दूजे बाहु सौं सहस बाहु मानियतु है।

सम तद्रूप रूपक:—

जहाँ उपमेय और उपमान में पूर्ण समानता होने पर उनमें से एक का दूसरा रूप दिखाया जाय वहाँ सम तद्रूप रूपक अलंकार होता है। इसका उदाहरण निम्नलिखित है:—

रच्यो बिधाता दुहुन लै सिगरी सोभा साज।
तू सुन्दरि रति दूसरी यह दूजो सुरराज।

उपर्युक्त भेदों के अतिरिक्त रूपक के तीन भेद और किये जाते हैं (१) सावयव अथवा सांग रूपक (२) निरवयव अथवा निरंग रूपक तथा (३) परम्परित रूपक। ऊपर किये गये वर्गीकरण के अनुसार ये तीनों भेद अभेद और तद्रूप दोनों में सम्भाव्य हैं। परन्तु ये प्राय: अभेद रूपक में ही मिलते हैं।

सावयव अथवा सांग रूपक:—

जहाँ उपमान का उपमेय में अवयवों के साथ आरोप होता है वहाँ पर सावयव अथवा सांग रूपक होता है। कुछ विद्वानों ने इसके भी दो भेद (१) समस्त वस्तु विषयक सांग रूपक तथा (२) एक देश विवर्ति सांग रूपक किये हैं।[1] इसके उदाहरण इस प्रकार हैं:—

(क) आनन कमल चारु चन्द्रिका पटीर पंक।
दसन अनेर कुन्द कलिका सुगंध की॥

१. 'अलंकार भूषण' लाला भगवानदीन पृ० ५८।

खंजन नयन पदगाँति मृदु कंजनि के।
मंजुल मराल चाल चलत उमंग की॥
कवि 'जयदेव' मन भावत समेत सोई।
बाढ़े बाढ़ पूरित नवीन नीज रंग की॥
साज भारि आज व्रजराज के रिझाइबे को।
सुन्दरी सरद सिधाई सुचि अंग की॥

(ख) सोहत सहित सनेहु देह भरि, कामधेनु कलि काशी।

निरवयव अथवा निरंग रूपक —

जहाँ पर सभी अंगों का सामान्य आरोपण न होकर केवल एक ही अंग का आरोप हो, वहाँ निरवयव अथवा निरंग रूपक होता है। कुछ विद्वान इसके भी दो भेद मानते हैं (१) शुद्ध निरवयव रूपक तथा (२) माला रूप निरंग रूपक।[1] इसके उदाहरण इस प्रकार हैं —

(क) हरि मुख पंकज भ्रू धनुष लोचन खंजन मित्र।
अधर बिंब कुंडल मकर बसे रहत मो चित्त॥

(ख) अवसि चलिय बन राम जहँ भरत मंत्र भल कीन्ह।
सोक सिंधु बूड़त सबहि तुम अवलंबन दीन्ह॥

परम्परित रूपक—

जहाँ पर मुख्य रूपक दूसरे रूपक पर आश्रित हो वहाँ पर परम्परित रूपक अलंकार होता है। इसका उदाहरण इस प्रकार है।

नागर नगर अपार महा मोह तम मित्र से।
तृष्णा लता कुठार लोभ समुद्र अगस्त्य से॥

१ काव्य दर्पण, रामदहिन मिश्र १६६।

उत्प्रेक्षा:—

उत्प्रेक्षा से आशय है प्रकृष्ट रूप से देखना या बल प्राधान्य से देखना (उद् + प्र + ईक्षण) जहाँ पर कोई उपमेय अथवा उपमान कवि अपनी कल्पना से निर्मित कर ले, वहाँ उत्प्रेक्षा अलंकार होता है।[1] उत्प्रेक्षा के चार भेद होते हैं (१) वस्तूत्प्रेक्षा (२) हेतूत्प्रेक्षा (३) फलोत्प्रेक्षा और (४) गुप्तोत्प्रेक्षा।

वस्तूत्प्रेक्षा—

जहाँ पर किसी वस्तु के अनुरूप कोई उपमान कल्पना से निर्मित हो वहाँ वस्तूत्प्रेक्षा अलंकार होता है। इसके दो भेद (१) उक्त विषयावस्तूत्प्रेक्षा तथा (२) अनुक्त विषयावस्तूत्प्रेक्षा बताये जाते हैं। उक्त विषयावस्तूत्प्रेक्षा वहाँ होती है जहाँ पहले विषय बताकर बाद में उसके अनुरूप कल्पना हो तथा अनुक्तविषया वस्तूत्प्रेक्षा वहाँ होती है जहाँ बिना विषय कहे ही उसके अनुरूप कल्पना कर ली जाय। इनके उदाहरण इस प्रकार हैं।

(क) साहितनै सिवसाहि निसा में निसांक लियो गढ़सिंह सुहानो।
राठवरो को संहार भयो भिरि के सरदार गिर्‌यो उदैभानो॥
भूषन यों घमसान भो भूतल घेरत लोथनि मानो मसानो
ऊँचे सुछज्ज छटा उचटी प्रगटी परभा परभात की मानो॥

(ख) 'पूरन' जमुना नीर पर यों आतप छवि होति।
मानहु कृष्ण शरीर पर पीतपटी की जोति॥

हेतूत्प्रेक्षा—

जहाँ पर अहेतु को ही हेतु रूप में कल्पित किया जाता है वहाँ हेतूत्प्रेक्षा अलंकार होता है। इसके भी दो भेद माने जाते हैं। (१) सिद्धास्पद हेतूत्प्रेक्षा तथा (२) असिद्धास्पद हेतूत्प्रेक्षा। इनमें से सिद्धास्पद हेतूत्प्रेक्षा वहाँ होती है जहाँ उत्प्रेक्षा का आधार सिद्ध हो तथा असिद्धास्पद उत्प्रेक्षा वहाँ होती है जहाँ उत्प्रेक्षा का आधार न सिद्ध हो। इनके उदाहरण इस प्रकार हैं

१ आन लौं जहाँ प्रधानता करि दीजिय उपमान।
उत्प्रेक्षा भूषन तहाँ कहत सुबुद्धि मतिमान॥

सापह्नवोत्प्रेक्षा—

उत्प्रेक्षा के उपर्युक्त भेदों के अतिरिक्त एक और भेद माना जाता है सापह्नवोत्प्रेक्षा। यह अलंकार वहाँ होता है, जहाँ अपह्नुति सहित उत्प्रेक्षा होती है। इसका एक उदाहरण यहाँ दिया जा रहा है—

जब प्राची जननी ने शशि शिशु को जो दिया डिठौना।
उसको कलंक कहना यह भी मानो कठोर टोना है।

अपह्नुति—

जहाँ पर प्रस्तुत या उपमेय को छिपाकर अप्रस्तुत या उपमान की स्थापना हो वहाँ अपह्नुति अलंकार होता है। अपह्नुति अलंकार के छै भेद होते हैं:—

(१) शुद्धापह्नुति (२) हेत्वापह्नुति (३) पर्य्यस्तापह्नुति, (४) भ्रान्त्यापह्नुति (५) छेकापह्नुति, (६) कैतवापह्नुति।[१] इनमें से प्रारम्भ के पाँच अर्थात् शुद्धापह्नुति हेत्वापह्नुति पर्य्यस्तापह्नुति भ्रान्त्यापह्नुति तथा छेकापह्नुति के निषेध सूचक शब्दों का तथा अन्तिम अर्थात् कैतवापह्नुति में "मिस" का प्रयोग अनिवार्य होता है।

शुद्धापह्नुति —

जहाँ पर वास्तविकता को छिपाकर उसके स्थान पर किसी अन्य वस्तु का आरोप हो, वहाँ शुद्धापह्नुति अलंकार होता है।[२] इसका उदाहरण इस प्रकार है —

१ मिथ्या कीजै सत्य कों सत्य जु मिथ्या होत।
अपह्नुति षट् भेद कों बरनत हैं कवि गोत।
शुद्ध हेतु परजस्त भ्रम छेका कैतव देखि।
ना वाचक हैं पाँच को कैतव को मिस लेखि॥

२ आन बात आरोपिये साँची बात छिपाय।
शुद्धापह्नुति कहत हैं भूषन कवि कविराय॥

ऊँची यह सुनी तो संदेसो कहि दीजो भलो
हरि सों हमारे ह्याँ न फूले बन कुंज हैं।
किंसुक गुलाब कचनार और अनारन की,
डारन पर ये डोलत अंगारन के पुंज हैं।

हेत्वापन्हुति —

जहाँ पर हेतु से प्रस्तुत को छिपाकर अन्य बात का आरोप किया जाय वहाँ पर हेत्वापन्हुति का अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

रात माँझ रवि होत नहिं ससि नहिं तीव सुलाय।
उठी लखन अवलोकिये वारिधि सों बड़वाग॥

पर्य्यस्तापन्हुति—

जहाँ पर प्रस्तुत को छिपाकर उसके धर्म का आरोप अप्रस्तुत में किया जाय, वहाँ पर्य्यस्तापन्हुति अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

नीम में नहिं प्रीति सजनी बासनहि नहिं प्रेम।
एक मति मति एक सब यह भरत ही में नेम॥

भ्रान्त्यापन्हुति—

जहाँ पर अन्य बात का भ्रम होते ही तुरन्त यथार्थ बात कह कर उसका निवारण कर दिया जाय, वहाँ भ्रान्त्यापन्हुति अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है:—

१ जहाँ जुगुत सों आन कों कीजै आन छिपाय।
हेतु अपन्हुति कहत हैं भूषन कवि समुदाय॥
२ वस्तु गोप ताको धरम और वस्तु में रोपि।
पर्य्यस्तापन्हुति कहत कवि भूषन मति ओपि।
३ संक और की होत ही जहँ भ्रम कीजै दूरि।
भ्रांतापन्हुति कहत हैं, तहि भूषन कवि भूरि।

केर मोती द्युति झलक परी अधर पर आय।
चूनी होय न चतुर तिय क्यों पट पोंछो जाय।

छेकापन्हुति—

जहाँ पर किसी अन्य बात का भ्रम होते ही वास्तविकता को छिपाया जाय वहाँ छेकापन्हुति अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

तिमिर वंस हर, अरुन कर आयो सजनी भोर।
सिव सरजा नृप रहि सखी सरज सुर सिरमौर॥

कैतवापन्हुति—

जहाँ पर किसी बात को कैतव व्याज या मिस आदि के द्वारा छिपाया गया हो। वहाँ कैतवापन्हुति अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

साहितनै सरजा भूषन सनरेहु पास कीनी कुच बेस चीलि मीर अफजल सौं।
भूषन भनत करि करम बहानो, रन भरनि सुभाव करि प्रान लै बलन सौं।
समर के नाम के बहाने भी अमरपुर चंदावत करि सिवराज के बलन सौं।
सरजाजी वाकी मानि काजी के बहाने वासू राज उमराव ब्रह्मचारी के छलन सौं॥

विशेषापन्हुति—

अपन्हुति अलंकार के उपर्युक्त भेदों के अतिरिक्त कुछ विद्वानों ने इसका एक और विशेषापन्हुति भी माना है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

१ जहाँ और की संक तें साँचि छिपावत बात।
छेकापन्हुति कहत है भूषन कवि अवदात।
२ जहँ कैतव छल व्याज मिस इनसों होत दुराउ।
सु कैतवापन्हुति कहत भूषन कवि रसभाउ॥
३ 'काव्यदर्पण' रामदहिन मिश्र पृ० ३६२।

वे मुस्कुराते फूल नहीं जिनको आता है मुरझाना।
वे तारों के दीप नहीं जिनको भाता है बुझ जाना।
वे नीलम से मेघ नहीं जिनको है घुलने की चाह।
वह अनन्त ऋतुराज नहीं जिसने देखी जाने की राह।

अतिशयोक्ति—

जहाँ पर किसी वर्ण्य विषय को अतिरंजित रूप में प्रस्तुत किया जाय और इस प्रकार से लोक सीमा का अतिक्रमण किया जाय वहाँ पर अतिशयोक्ति अलंकार होता है। अतिशयोक्ति अलंकार के निम्नलिखित भेद होते हैं— (१) भेदकातिशयोक्ति, (२) सम्बन्धातिशयोक्ति (३) चपलातिशयोक्ति (४) अक्रमातिशयोक्ति, (५) रूपकातिशयोक्ति और (६) अत्यन्तातिशयोक्ति।[1] इन छै के अतिरिक्त इसका एक भेद सापन्हवातिशयोक्ति भी माना जाता है।

भेदकातिशयोक्ति—

जहाँ पर किसी बात का वर्णन किसी अन्य भाँति किया जाय वहाँ भेदकातिशयोक्ति अलंकार होता है।[2] उदाहरणार्थ—

औरै कछु चितवनि चलनि औरै मृदु मुसकानि।
औरै कछु सुख देत है सकै न बैन बखानि॥

सम्बन्धातिशयोक्ति—

जहाँ सम्बन्ध और योग्य में असम्बन्ध और अयोग्यता तथा असम्बन्ध और अयोग्य में सम्बन्ध तथा योग्यता दर्शायी जाय वहाँ सम्बन्धातिशयोक्ति अलंकार होता

१ जहं अत्यन्त सराहिये आतिशयोक्ति सुकहन्त।
भेदक सम्बन्धी चपल अक्रम रूप अत्यन्त॥
२ जहँ जहँ भाँतहि भाँति की बरनत बात कबूल।
भेदकातिशयोक्ति सो सुबरन कहत अभूल।

है। इसी वर्गीकरण के अनुसार उसके दो भेद किये गये हैं—(१) योग्य में अयोग्यता तथा (२) अयोग्य में योग्यता। इसके उदाहरण नीचे दिए जा रहे हैं—

योग्य में अयोग्यता—

कानन कुंज प्रमोद विताल भरे कल फूल सुगंध बिछावे।
बावली के अरविंदन पै मकरंद मलिंद सभे सुम पावे।
त्यों अभिराम "तरंगन" सो सरजू के कहे सुर साधि विमाने।
औधपुरी महिमा को जिन अमरावति को हम क्यों सममाने॥

अयोग्यता योग्यता में—

आसन बांस कठौती हुतो औ कसी गुदरी मेहि छीजत सीजत।
कोसत छानी छरी परी भीति रहे जित बहुन के गन भीजत।
नाम सुदामा कह्यो हरि सों केहि देखिए देखि दिगम्बरि पीजत।
बैठि जिसे मन चातक के बन चौंच पकाय कै पीवत।

चपलातिशयोक्ति—

जहां पर किसी कारण की चर्चा से ही कार्य हो जाय, वहां पर चपलातिशयोक्ति अलंकार होता है। उसे चंचलातिशयोक्ति भी कहते हैं।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

मैं भी तौलने का करती उपचार स्वयं तुल जाती हूँ।
भुजलता फंसा कर नर तरु से झूले सी झोंके खाती हूँ।

अक्रमातिशयोक्ति —

जहां पर कारण और कार्य एक साथ हो वहां पर अक्रमातिशयोक्ति अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

१ जहाँ हेतु चरचा हि तें काज होत ततकाल।
चंचलाति तम पतिसौं भूषन कहत रसाल॥
२ जहाँ हेतु अरु काज मिलि होत जु एकहि साथ।
अक्रमातिशय उक्ति सो कहि भूषन कविनाथ।

वे मुस्कुराते फूल नहीं जिनको आता है मुरझाना ।
वे तारों के दीप नहीं जिनको भाता है बुझ जाना ।
वे नीलम के मेघ नहीं जिनको है घुलने की चाह ।
वह अनन्त ऋतुराज नहीं जिसने देखी जाने की राह ।

अतिशयोक्ति—

जहाँ पर किसी वर्ण्य विषय को अतिरंजित रूप में प्रस्तुत किया जाय और इस प्रकार से लोक सीमा का अतिक्रमण किया जाय वहाँ पर अतिशयोक्ति अलंकार होता है । अतिशयोक्ति अलंकार के निम्नलिखित भेद होते हैं— (१) भेदकातिशयोक्ति, (२) सम्बन्धातिशयोक्ति (३) चपलातिशयोक्ति (४) अक्रमातिशयोक्ति (५) रूपकातिशयोक्ति और (६) अत्यातिशयोक्ति ।[1] इन छै के अतिरिक्त इसका एक भेद सापन्हुवातिशयोक्ति भी माना जाता है ।

भेदकातिशयोक्ति—

जहाँ पर किसी बात का वर्णन किसी अन्य भाँति किया जाय वहाँ भेदकातिशयोक्ति अलंकार होता है ।[2] उदाहरणार्थ—

औरै कछु चितवनि चलनि औरै मृदु मुसकानि ।
औरै कछु सुख देत है सकै न बैन बखानि ॥

सम्बन्धातिशयोक्ति—

जहाँ सम्बन्ध और योग्य में असम्बन्ध और अयोग्यता तथा असम्बन्ध और अयोग्य में सम्बन्ध तथा योग्यता दर्शायी जाय वहाँ सम्बन्धातिशयोक्ति अलंकार होता

१　जहँ बरनत सराहियो आतिशयोक्ति सुभहुत ।
　　भेदक सम्बन्धी चपल अक्रम रूप अत्यन्त ॥
२　औरहि औरहि भाँतिहि भाँति को बरनत बात कबूल ।
　　भेदकातिशयोक्ति सो भूषन कहत अभूल ।

है। इसी वर्गीकरण के अनुसार उसके दो भेद किये गये हैं—(१) योग्य में अयोग्यता तथा (२) अयोग्य में योग्यता। इनके उदाहरण नीचे दिए जा रहे हैं:—

योग्य में अयोग्यता—

कानन कुंज प्रमोद वितान भरे फल फूल सुगन्ध बिछाने।
बावली के अरविंदन पै मकरंद मलिंद सबै सुभ पाने।
त्यों लछिराम "तरंगन" यो सरजू के कहे सुर साखि बिमाने।
औधपुरी महिमा की चित अमरावति को हम क्यों सनमाने।।

अयोग्यता योग्यता में—

आसन आठ कठौती कुटी औ फटी गुदरी जेहि बीतत सीतत।
गोकुल छाजी घरी भरी भीति रहे चित चाहन के जन जीवत।
धाम सुदामा कह्यो हरि सों जेहि देखिए देखि दिगम्बति पीवत।
देखि जितैं जन चातक के घन चोंच पसारि कै पीवत।

चपलातिशयोक्ति—

जहां पर किसी कारण की चर्चा से ही कार्य हो जाय, वहाँ पर चपलातिशयोक्ति अलंकार होता है। उसे चंचलातिशयोक्ति भी कहते हैं।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

मैं भी सीखने का करती उपचार स्वयं घुल जाती हूं।
धूमिलता फैला कर भर तम से सूखे सी सोंके जाती हूं।

अक्रमातिशयोक्ति—

जहाँ पर कारण और कार्य एक साथ हो वहाँ पर अक्रमातिशयोक्ति अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

१ जहाँ हेतु चरचा हि तें काज होत ततकाल।
चंचलाति सम उक्ति सों भूषन कहत रसाल।।
२ जहाँ हेतु अरु काज मिलि होत जु एकहि साथ।
अक्रमातिशय उक्ति सो कहि भूषन कविनाथ।

कालसनते रामरे भाल विपम रघुनाथ।
दस सिर सिर भर से छूटे बोऊ एकहि साथ॥

रूपकातिशयोक्ति —

जहाँ पर उपमान से उपमेय का बोध हो वहाँ पर रूपकातिशयोक्ति अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

खंजन सुक कपोत मृग मीना। मधुप निकर कोकिला प्रबीना।
कुंद कली दाड़िम दामिनी। सरद कमल ससि अहि भामिनी।
बरुन पास मनोज धनु हंसा। गज केहरि निज सुनत प्रसंसा।
श्रीफल कनक कदलि हरषाहीं। नेकु न संक सकुच मन माहीं।
सुनु जानकी तोहि बिनु आजू। हरषे सकल पाय जनु राजू॥

अत्यन्तातिशयोक्ति—

जहाँ पर कारण के पूर्व ही कार्य हो जाना वर्णित किया जाय वहाँ अत्यन्तातिशयोक्ति अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है —

मंगल मनोरथ की वाणी प्रथमहि तोहि,
कामधेनु कामतरु ते गनाइयतु है।
याते तेरे सब गुन गाइ को सकत कवि,
बुद्धि अनुसार कछु कछु गाइयतु है।

१ नाम कहत उपमेय को जहँ केवल उपमान।
रूपकातिशयोक्ति सो भूषन कहत सुजान।

२ जहाँ हेतु के प्रथम ही प्रगट होत है काज।
अत्यंतातिशयोक्ति सो कहि भूषन कविराज।

भूषन कहै को साहितन सिवराज
निज बखत बढ़ाइ करि तोहि ध्याइयतु है ।
दीनता कों डारि और अधीनता बिडारि
दीह दारिद कों मारि तरे द्वार आइयतु है ।

सापह्नवातिशयोक्ति —

जहाँ पर अपह्नुतियुक्ति रूपकातिशयोक्ति होती है वहाँ पर सापह्नवातिशयोक्ति अलंकार होता है । उदाहरणार्थ —

नहिं ससि मंडल पै लसै जिय पताक जिन जानु ।

तुल्ययोगिता —

जहाँ पर अनेक उपमेयों या उपमानों का एक ही धर्म वर्णित किया जाय वहाँ पर तुल्ययोगिता अलंकार होता है ।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है —

गुननि सों जगहु को बाँधि ध्याइयतु पुनि,
गुननि सों जगहु को बाँधि ध्याइयतु है
पाय पहि जगहु को रोज आइयतु अब
पाय पहि जगहु को रोज आइयतु है ।
भूषन भनत भन महाराज सिवराज तेरो,
रस रीस एक भाँति ही को ध्याइयतु है
दीहा के कहै तें कवि लोग ध्याइयतु है,
त्यों दीहा के कहै तें अरि लोग ध्याइयतु है ।

ऊपर तुल्ययोगिता अलंकार का सामान्य उदाहरण प्रस्तुत किया गया है । इसके चार भेद माने जाते हैं (१) वर्ण्यों में समान धर्म का आरोप (२) अवर्ण्यों में समान धर्म का

१ हित अहितन सों एक सो जहँ बरनत व्यौहार ।
तुल्ययोगिता और सो भूषन ग्रन्थविचार ।

आरोप (३) वर्ण्यों की एकता में उत्कृष्ट गुणों का योग तथा (४) हित तथा अहित में समान धर्म का आरोप।

वर्ण्यों में समान धर्म का आरोप—

जहाँ पर अनेक उपमेयों का समान धर्म कथित हो वहाँ प्रथम तुल्ययोगिता अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है —

सब कर संसय अरु अज्ञानू । मंद महीपन कर अभिमानू ।
भृगुपति केरि गरब गरुआई । सुनि मुनिवरन केरि कदराई ।
सिय कर सोच जनक परितापा । रानिन कर दारुन दुख दापा ।
संभु चाप बड़ बोहित पाई । चढ़े जाइ सब संग बनाई ।।

अवर्ण्यों में समान धर्म का आरोप—

जहाँ अनेक उपमानों में समान धर्म का आरोप किया जाय वहाँ पर द्वितीय तुल्ययोगिता अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है —

अमल कमल पियूष मयूख गुनपयोनिधि छीर सो पागे ।
कुन्दो की राति मैं कैरव के दल सेत सरोरुह छवि जागे ।
सारद हार तुषार पहार कपूर पै सारद [illegible] के आगे ।
ऐसे भये सब ही के बिलास सु राम महीपति के जस जागे ।।

वर्ण्यों की एकता में उत्कृष्ट गुणों का योग—

जहाँ पर वर्ण्यों कोसमान धर्म वाला वर्णित करके उन्हें उत्कृष्ट गुणों युक्त बताया जाय वहाँ तीसरी तुल्ययोगिता होती है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

१ वर्ण्यन को जहँ धर्म एक प्रथम कहत कवि लोग ।

२ धर्म अवर्ण्यन को जहाँ एकै विधि ठहराय
तुल्ययोगिता दूसरी ताहि कहैं कविराय ।

३ सम करिए उत्कृष्ट गुन बहु के इक महँ लाय
तुल्ययोगिता तीसरी ताहि कहैं कविराय ।

सौरभ में परिपूरन केतकी मालती, मौलसिरी और गुहू है।
धीरता में कल्पकेतन केसरि और गुरु है गनी समूह है।
दानक में 'रघुनाथ' कहै रति रंभा और गुरु है बेली महू है।
ऐसी रचनी बिधि भावती सोहि न तेरी पूछी पर जाय म्हूं है।

हितु तथा अहितु में समान धर्म का आरोप—

जहाँ पर हितु तथा अहितु मे समान धर्म का आरोप किया जाय वहाँ पर चतुर्थ तुल्ययोगिता अलंकार होगा है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

बंदौ संत समान चित, हित अनहित नहिं कोइ।
अंजलि गत सुभ सुमन जिमि सम सुगंध कर दोइ॥

दीपक—

जहाँ पर उपमेय तथा उपमान दोनों मे एक ही धर्म का आरोप किया जाय वहाँ दीपक अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है —

कामिनि कंत सों जामिनी चंद सों दामिनि पावस मेघ घटा सों।
कीरति दान सों सूरति ज्ञान सों प्रीति बड़ी सनमान महा सों।
भूषन भूषन सों तरुनी नलिनी नव पूषनदेव प्रभा सों।
जाहिर चारिहु ओर जहान लसै हिंदुवान खुमान सिवा सों।

दीपक अलंकार के निम्नलिखित भेद हैं (१) आवृत्ति दीपक (२) कारक दीपक, (३) माला दीपक तथा (४) देहरी दीपक।

१ हितु में अनहितु में जहाँ बरनिए एकै धर्म।

२ वर्ण्य अवर्ण्यन को धरम जहँ बरनत है एक।
ताको दीपक कहत हैं भूषन सुकवि बिबेक।

**आवृत्ति दीपक:—**

जहाँ पर एक ही अर्थ वाले पदों की अनेक बार आवृत्ति हो वहाँ पर आवृत्ति दीपक अलंकार होता है।[1] इसके तीन भेद होते हैं (१) पदावृत्ति दीपक (२) अर्थावृत्ति दीपक तथा (३) पदार्थावृत्ति दीपक।[2]

**पदावृत्ति दीपक—**

जहाँ पर एक पद की आवृत्ति कई बार हो, परन्तु अर्थ में भिन्नता हो, वहाँ पर पदावृत्ति दीपक अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

बहै समिर सरिता बहै सिरताले बढ़ि कोस।
नीरज बरहिं बरांगना बरहिह सुभट रन रोष॥

**अर्थावृत्ति दीपक—**

जहाँ पर समान अर्थ वाले विभिन्न पदों का प्रयोग किया जाय, वहाँ पर अर्थावृत्ति दीपक अलंकार होता है।[4] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

सिव सरजा तुव दान को करि को सकत बखान।
बढ़त नदीगन दान जल उमड़त नद गज दान॥

१ कहिं कौं औरै पद जहाँ फिरि फिरि करत बखान।
आवृत्ति दीपक ताहि कौं भूषन कहत सुजान॥

२ दीपक आवृत्ति तीन विधि पदावृत्ति एक जानु।
अर्थावृत्ति दूजो तृतीय पद अर्थावृत्ति जानु॥

३ अर्थ दोय पद एक की आवृत्ति करिए पीन।
पदावृत्ति दीपक तहाँ कहिए मति के पीन॥

४ भिन्न पृथक एकै अरथ जहाँ सु आवृत्ति नेत।
अर्थावृत्ति दीपक तहाँ कहैं सुकवि करि हेत।

**पदार्थावृति दीपक —**

जहाँ पर एक ही पद का एक ही अर्थ में अनेक बार प्रयोग किया जाय, वहाँ पदार्थावृति दीपक अलंकार होता है।[१] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

अटल रहे हैं दिग अंतन के भूप धरि
रैयत को रूप निज देस पेस करि कै।
राना रह्यो अटल बहाना करि सुलह को
बाना धरि भूषन भनत गुन भरि कै।
हाड़ा रायठौर कछवाहे गौर और रहे,
अटल चकत्ता को चमाऊ धरि डरि कै।
अटल सिवा जी रह्यो दिल्ली को निदरि,
धीर धरि ऐंड धरि गढ़ धरि तेग धरिकै।

**कारक दीप—**

जहाँ पर अनेक क्रियाओं में एक ही कारण का योग दिखाया जाय वहाँ पर कारक दीपक अलंकार होता है।[२] इसका उदाहरण निम्नलिखित है—

बरत लियो सो जिगर, आयो बैठो पास
कुसल कह्यो निज भवन की आई लिए हुलास।

**माला दीपक—**

जहाँ पर दीपक और एकावली दोनों मिल जायें वहाँ पर माला दीपक अलंकार होता है।[३] इसका उदाहरण निम्नलिखित है—

१ पद अरु अर्थ दुहून की आवृति फिर फिर होय।
कहत पदार्थावृति तेहि दीपक सब कवि लोय॥
२ क्रम तें क्रिया अनेक को कर्ता एकै होय।
कारक दीपक ताहि को बरनत हैं सब लोय॥
३ दीपक अरु एकावली मिलै जहाँ ए दोय
बरनत कवि कोविद सकल माला दीपक होय॥

घन में सुन्दर बिजली सी बिजली में चपल चमक सी
आँखों में काली पुतली सी पुतली में श्याम झलक सी।
प्रतिमा में सजीवता सी बस गयी सुछवि आँखों में
थी एक लकीर हृदय में जो अलग रही लाखों में।

देहरी दीपक:—

जहाँ पर दो वाक्यों के बीच में एक ही क्रिया का प्रयोग हो वहाँ देहरी दीपक अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

कहा राम ने अनुज करो तयार चिता को
उस पति को तू इसे मिली जो नहीं पिता को।
पिता मरण का शोक न होता दूर जाने का
लक्ष्मण हा है शोक पुत्र के मर जाने का॥

प्रतिवस्तूपमा—

जहाँ पर उपमेय और उपमान वाक्यों का भिन्न भिन्न शब्दों द्वारा समान धर्म कथित हो वहाँ प्रतिवस्तूपमा अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

साधु संग पायहु नहीं खल को बालपन जाय।
सुधा पियायहु अहि नहीं तजत गरल दुखदाय॥

दृष्टान्त—

जहाँ उपमेय और उपमान वाक्यों का धर्म बिंब प्रतिबिंब भाव से प्रकट किया जाय, वहाँ पर दृष्टान्त अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

१ परै एक पद बीच में दुहु दिसि लागै सोई।
सो है दीपक देहरी जानत है सब कोई॥
२ वाक्य न को जुग होत जहँ एकै अरथ समान।
जुदो जुदो करि भाषिए प्रतिवस्तूपमा जान॥
३ जुगल वाक्यगन को अरथ जहँ प्रतिबिंबित होत।
ताहि कहत दृष्टांत हैं भूषन सुकवि उदोत।

परौ प्रेम नद लाज के बूड़ि न आवत कोय
मधुप राजपद पाय के भौंर न मांगत सोय ॥

निदर्शना —

जहाँ दो वाक्यों में अर्थ वैभिन्य होता है परन्तु उनमें समता आरोपित की जाती है, वहाँ निदर्शना अलंकार होता है।[1] निदर्शना अलंकार के पाँच भेद बताये जाते हैं (१) पहली निदर्शना, (२) दूसरी निदर्शना (३) तीसरी निदर्शना (४) चौथी निदर्शना और (५) पाँचवीं निदर्शना।

पहली निदर्शना—

जहाँ पर जो सो, जे, ते आदि पदों द्वारा असमान वाक्यों में समता का आरोप किया जाय वहाँ पर पहली निदर्शना होती है। इसका उदाहरण इस प्रकार है —

कीरति सहित जो प्रताप सरजा में बहु
मार्तंड मध्य तेज चाँदनी सो जानी मैं।
सोभित उदारता सुशीलता सुभाव में सु
कंचन में मृदुता सुगंधता बखानी मैं।
भूषन कहत सब हिन्दुन को भाग फिरै
चढ़े तें कुमति चकत्ता निशान सानी मैं।
साहि के सुपूत सीवा करतार बैठ ऐंठ,
सिवा जू में सोई मेंड़ हिन्दुवान पानी मैं ॥

१ सहस वाक्य जुग अरथ को करिये एक आरोप।
भूषन ताहि निदर्शना कहत बुद्धि दै ओप ॥

**दूसरी निदर्शना—**

जहाँ पर एक ही क्रिया से एक अर्थ तथा अन्य अर्थ दोनों का बोध कराया जाय, वहाँ पर दूसरी निदर्शना होती है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

> चाहत निरगुन कौं आलमंत की बात।
> प्रगट करत निरगुन सगुन सिखा सिखावत बात॥

**तीसरी निदर्शना—**

जहाँ पर उपमेय के गुण का आरोप उपमान में किया जाय वहाँ तीसरी निदर्शना होती है।[2] इसका उदाहरण निम्नलिखित है—

> भारती की वेला नहीं कैसी है रमा का रूप
> केवल कथाओं में ही सुने चले आते हैं।
> सीता जी का शील सत्य वैभव सती का कहीं
> किसी ने लिखा ही नहीं ग्रन्थ ही बताते हैं।
> भीम दमयंती की सहज शीलता की कथा
> झूठी है कि सच्ची कौन जाने कवि गाते हैं।
> इन्दुपुर वासिनी प्रकाशनी मल्हार वंश
> मातु श्री अहिल्या में सभी के गुन पाते हैं॥

**चौथी निदर्शना—**

जहाँ पर पदार्थों के सद् या असद् व्यवहार से ही सद् या असद् का ज्ञान हो, वहाँ पर चौथी निदर्शना होती है।[3] इसका उदाहरण निम्नलिखित है—

१ एक क्रिया सों भिन्न अरथ और अर्थ को ज्ञान।
ताहू सो जु निदर्शना भूषन सुकवि सुजान।
२ आरोपिय गुन उपमेय को उपमानहिं के अंग।
ताकहं द्वितिय निदर्शना कहिए सुमति उमंग॥
३ अपने सद् व्यौहार तें औरहिं सिखवै ज्ञान
सो सद् अर्थ निदर्शना मानें सब बुद्धिमान।

पद कर हियमुख चख समताई । पाय कमल अहिमिनि नहिं ताई ।
सीस सीस वसि बस सिरताजै । नमि को चलै ऊ च पद पाजै ॥

पाँचवीं निदर्शना—

जहाँ पर सत् या असत् क्रिया के द्वारा सत् या असत् का बोध कराया जाय वहाँ पाँचवीं निदर्शना होती है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

राज विरोधी नसत है यों जग को दरसात ।
चंद उदय तें कमल कर, छिन छिन छीजत जात ॥

अर्थान्तरन्यास—

जहाँ पर काव्य में प्रस्तुत होने वाले अर्थ की पुष्टि के लिए किसी दूसरे अर्थ की चर्चा हो, वहाँ अर्थान्तरन्यास अलंकार होता है।[2] यह दो प्रकार का होता है। प्रथम म सामान्य की पुष्टि विशेष से और द्वितीय में विशेष की पुष्टि सामान्य से की जाती है। इनके उदाहरण इस प्रकार हैं—

सामान्य की पुष्टि विशेष से—

कारन ते कारज कठिन होय दोष नहिं मोर ।
कुलिश अस्थि तें उपजो लोह कराल कठोर ।

विशेष की पुष्टि सामान्य से—

धुरि चढ़ी मन पीन प्रसंग ते कीच भई जल दंपत पाई ।
फूल मिलै नृप पै पहुचे कुमि काटन संग अनेक ययाई ।

१ असत क्रिया मिस सों असत् अर्थ जनावै कोय ।
पंचम असत् निदर्शना तहि भाषत सब कोय ॥
२ कह्यो अर्थ ताही लिये और अर्थ उल्लेख ।
सो अर्थान्तरन्यास सो कहि सामान्य विशेष ॥

चंदन संग कुबास सुगंध हूँ नीच प्रसंग सही कदराई ।
"दास" जू देखो सही सब ठौरन संगति को गुन होय सवाई ।

व्यतिरेक:—

जहाँ पर समान शोभा से युक्त दो वस्तुओं में से एक का वर्णन बढ़ा कर किया जाय वहाँ व्यतिरेक अलंकार होता है।[1] यह अलंकार प्रायः दो प्रकार का होता है। प्रथम जहाँ उपमेय का वर्णन बढ़ा कर किया जाय तथा द्वितीय जहाँ उपमान का वर्णन घटा कर किया जाय। इसके उदाहरण निम्नलिखित हैं:—

उपमेय की उत्कृष्टता—

दारुन दुगुन दुरजोधन तें अवरंग
भूषन भनत जग राख्यो छल मढ़ि कै ।
धरम धरम बल भीम पैज पत्थ मति नकुल
अकिल सहदेव तें हूँ बढ़ि कै ।
साहि के सिवा जी गाजी भाज्यो दिल्ली हू तें,
चंड पांडवनिहू तें पुरुषारथ सु बढ़ि कै ।
सूने लाख भौन तें कढ़े वे पाँच राति में
दू द्योस लाख चौकी ते अकेलो आयो कढ़ि कै ।

उपमान की हीनता—

जन्म सिंधु पुनि बंधु विष दिन मलीन सकलंक ।
सियमुख समता पाव किमि चंद बापुरो रंक ।

सहोक्ति:—

जहाँ पर 'सह' शब्द या अर्थ सूचक अन्य शब्दों से यह भाव प्रकट किया जाय

१ सम छवि वाले दुहुन में जहँ बरनत बढ़ि एक ।
भूषन कवि कोविद सकल ताहि कहत व्यतिरेक ।

वहाँ पर सहोक्ति अलंकार होता है।[1] इस अलंकार का उदाहरण निम्नलिखित है:—

जनक निरासा बुध नृपन की आसा
पुरजन की सुवासी लोक रनिवास प्रभु के।
सीरम के गरब परर भरपूर सब भ्रम,
मोह आदि मुनि कौसिक के लघु के।
'हरिचंद' सब देव मन के मुदित भार
विकल विचार सबै सुरनारी प्रभु के।
लंका मिथिलेस की सिया के उर एक सबै
तोरि डारे रामचंद्र साथै हर धनु के॥

विनोक्ति—

जहाँ पर बिना किसी वस्तु के किसी वस्तु को श्रेष्ठ या हीन वर्णित किया जाय वहाँ पर विनोक्ति अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

करिये सीतल सुकल मनि देखहु मन निसंक।
सरस मनोहर मधु बहु मुख मयंक बिनु अंक।

समासोक्ति —

जहाँ पर किसी अन्य वस्तु का वर्णन करने से किसी अन्य वस्तु का बोध हो वहाँ पर समासोक्ति अलंकार होता है।[3] इसे सामान्यतः दो रूपों में (१) श्लिष्ट शब्दों द्वारा तथा (२) अश्लिष्ट शब्दों द्वारा प्रकट किया जाता है। इसके उदाहरण इस प्रकार हैं —

१ वस्तुन को भासत जहाँ जन रंजन सह भाउ।
ताहि कहत सहउक्ति हैं भूषन जे कवि राउ।

२ बिना कछू जहँ बरनिये कै नीको कै हीन।
ताहि कहत बिनउक्ति हैं भूषन सुकवि प्रवीन॥

३ बरनत कीजै आन को ज्ञान आन को होइ।
ताहि समासोक्ति कहत भूषन कवि सब कोई॥

(क) तुही सांच द्विराज है तेरी कला प्रमान।
तो पर सिव किरपा करी जान्यों सकल जहान ॥

(ख) जग के दुख दैन्य शयन पर यह रुग्णा बाला
रे कब से जाग रही वह आंसू की नीरव माला।
पीली पड़ निर्बल कोमल देह लता कुम्हलाई
विवसना लाज में लिपटी सांसों में शून्य समाई ॥

पर्यायोक्ति—

जहाँ पर किसी इच्छित बात का भिन्न प्रकार से वर्णन किया जाता है, वहाँ पर्यायोक्ति अलंकार होता है। इसके दो भेद हैं—(१) किसी बात को सीधे न कहकर रचनापूर्वक वर्णित करना तथा (२) किसी कार्य की पूर्ति किसी अन्य आधार से करना।[1] इस अलंकार के उदाहरण निम्नलिखित हैं—

(क) लाली मुक्तावलि मूलनि सों झुकि जाति कवी ललनानि झकोरे।
चंचल अंचल की चपला चल बेनी बड़ी सो पड़ी चित चोरे।
या विधि भूलत देखि भयो तब ते कवि 'देव' सनेह के जोरे।
भूलत है हियरा हरि को हिय माहिं तिहारे हार के हिंडोरे ॥

(ख) देखन मिस मृग विहग तरु फिरें बहोरि बहोरि।
निरखि निरखि रघुबीर छवि बाढ़ी प्रीति न थोरि ॥

परिकर—

जहाँ पर अभिप्राय सहित विशेषण का प्रयोग हो वहाँ पर परिकर अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

१ परयायोक्ति प्रकार है कछु रचना सों बात।
मिस करि कारज साधिए जो हितचितहि सोहात।
२ साभिप्राय विशेषनि परिकर भूषन जान।

तमु निसिचर कायर वचन अहि अहार मन मोर ।
तुलसी हरि भये पच्छधर ताते कहत सब मोर ॥

परिकरांकुर:—

जहाँ पर अभिप्राय सहित विशेष्य का प्रयोग हो, वहाँ पर परिकरांकुर अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

वामा भामा कामिनी कहि बोलो प्रानेस ।
प्यारी कहत लजात नहिं पावस चलत विदेस ।

व्याजस्तुति—

जहाँ पर स्तुति में निन्दा और निन्दा में स्तुति आभासित हो वहाँ पर व्याजस्तुति अलंकार होता है।[2] यह अलंकार चार रूपों में मिलता है (१) निन्दा से स्तुति, (२) स्तुति से निन्दा (३) एक की निन्दा से दूसरे की निन्दा तथा (४) एक की स्तुति से दूसरे की स्तुति। इन चारों प्रकार के उदाहरण नीचे दिये जा रहे हैं—

(क) पीरी पीरी होति तुम देत हो मगाय हमें
सुवरन हम सों परखि करि लेत हो ।
एक पल ही में लाख रूपन सों लेत लोग
तुम राजा ह्वै के लाख देबे को सचेत हो ।
भूषन भनत महाराज सिवराज बड़े
दानी दुनी ऊपर कहाए कौने हेत हो ।
रीझि हंस हाथी हमें सब कोऊ देत
कहा रीझि हंसि हाथी एक तुमही पै देत हो

(ख) राम साधु तुम साधु सुजाना । राम मातु तुम भलि पहचाना ।

१ साभिप्राय विसेष्य सों परिकर अंकुर नाम ।
२ निंदा में स्तुति कहत जहिं, स्तुति निंदा में होइ ।
व्याज स्तुति तासों कहैं भूषन कवि सब कोइ ॥

(ख) गई निरखई सौं गई 'दास' जहीवे मूल।
कमल मुखो के बिन कियो हिय कठिनई अतुल।

(ग) या वृन्दावन विपिन में बड़भागी मम काम।
बिन मुरली की तान सुनि किय हर्षित मन आम॥

आक्षेप—

जहाँ पर कथन के प्रारम्भ में ही उसका निषेध किया जाय, वहाँ आक्षेप अलंकार होता है।[1] इसके तीन भेद होते हैं (१) उक्ताक्षेप, (२) निषेधाक्षेप और (३) व्यक्ताक्षेप।[2]

उक्ताक्षेप—

जहाँ पर पहले किसी बात को कहने के बाद फिर उसका निषेध किया जाय वहाँ पर उक्ताक्षेप अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण निम्नलिखित है —

तुव मुख विमल प्रसन्न अति रह्यो कमल सो फूलि।
नहिं नहिं पूरन चन्द सो कमल कह्यो मैं भूलि॥

निषेधाक्षेप—

जहाँ पर किसी बात का निषेध करने के बाद फिर उसी की पुष्टि की जाय, वहाँ पर निषेधाक्षेप अलंकार होता है।[4] इसका उदाहरण इस प्रकार है —

१ कारज के आरंभ ही जहँ कीजे प्रतिषेध।
आक्षेप तासों कहत ताकु तीन हैं भेद॥
२ उक्ताक्षेप सु प्रथम है दुतिय निषेधाक्षेप।
तीजो सब कवि जन कहैं सुन्दर व्यक्ताक्षेप।
३ जहाँ कथित निज बात को समुझि करिय प्रतिषेध।
उक्ताक्षेप तहाँ कहैं कविजन मतिउत्सेध।
४ पहले करै निषेध जो फिर ठहरावै ताहि।
कहत निषेधाक्षेप तेहि कविमन सकल सराहि।

हौं न कहति तुम जानि हौ, लाल काल की बात।
अँसुवा उघुगन परत है होन चहत उतपात॥

व्याक्षेप—

जहाँ पर प्रकट में कार्य की इच्छा तथा अव्यक्त रूप में उसका निषेध किया जाता है, वहाँ व्याक्षेप अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

कोउ कह जब विधि रति मुख कीन्हा। सार भाग ससि कर हरि लीन्हा।
छिद्र सो प्रकट इंदु उर माहीं। तेहि मग देखिय नभ परछाहीं॥

सामान्य निबन्धना—

जहाँ किसी सामान्य कथन के माध्यम से विशेष का बोध कराया जाता है, वहाँ सामान्य निबन्धना अप्रस्तुत प्रशंसा अलंकार होता है। उदाहरणार्थ—

आनन चंद निहारि निहारि जहाँ तन औ धन जीवन वारैं।
चारु चितौनि चुभी 'मतिराम' हिए मति को गति ताहि बिसारैं।
क्यों करि वौं मुरली मनि कुंडल मोर पखा मतिराम बिसारैं।
ते बनि के ब्रजराज बने, गृह काज करें अरु लाज सँभारैं॥

विशेष निबंधना—

जहाँ पर किसी विशेष कथन के माध्यम से सामान्य का बोध कराया जाय, वहाँ पर विशेष निबन्धना अप्रस्तुत प्रशंसा अलंकार होता है। उदाहरणार्थ —

कहि तेहि तरु बासहि सुने सुने बोय। तब में बाके मूल को करत है नहि स्नेय॥

सारूप्य निबंधना—

जहाँ पर अप्रस्तुत के कथन के माध्यम से प्रस्तुत का बोध कराया जाय, वहाँ पर सारूप्य निबन्धना अप्रस्तुत प्रशंसा अलंकार होता है। उदाहरणार्थ—

१ करिबे की आज्ञा प्रकट छिप्यो निषेध जु होय।
व्याक्षेप कहैं तहाँ कवि कोविद सब कोय।

मानस सलिल सुधा प्रतिपाली । जियै कि लवण पयोधि मराली ।
नव रसाल वन बिहरन सीला । सोह कि कोकिल विपिन करीला ॥

**विभावना:—**

जहाँ पर बिना कारण के ही कार्य का होना वर्णित हो वहाँ पर विभावना अलंकार होता है।[1] इसके छै भेद होते हैं (१) प्रथम विभावना (२) द्वितीय विभावना, (३) तृतीय विभावना (४) चतुर्थ विभावना (५) पंचम विभावना, (६) षष्ठ विभावना।

**प्रथम विभावना—**

जहाँ पर कारण के अभाव में कार्य का सिद्ध होना वर्णित हो, वहाँ पर प्रथम विभावना अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

साहितनै सिवसाहु की सहज टेव यहु ऐन ।
अनरीझे दारिद नसहि अनखीझे अरि सैन ॥

**द्वितीय विभावना—**

जहाँ पर अपूर्ण कारण होने पर भी कार्य पूर्ण हो जाना दिखाया जाय वहाँ पर द्वितीय विभावना अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

दीन न हो गोपे सुनो हीन नहीं नारी कभी
भूत दया मूर्ति वह मन से शरीर से
क्षीण हुआ वन में क्षुधा से मैं विशेष जब
मुझको बचाया मातृ जाति ने ही खीर से ॥

१ भयो काज बिनु हेतु ही बरनत है जेहि ठौर ।
तहँ विभावना कहत हैं भूषन कवि सिरमौर ।
२ कारन बिन ही होत है कारज कीनो सिद्ध ।
३ हेतु अपूरन ते जहाँ कारज पूरन होय ॥

आया जब मार मुझ मारने को बार बार,
अप्सरा अलीकिनी सजाये हेम तीर से ।
तुम तो यहाँ थी व्याम भीर हो तुम्हारा
कहाँ चूका मुझे पीछे कर पंच सर बीर से ।

**तृतीय विभावना—**

जहाँ पर प्रतिकूल परिस्थिति के होने पर भी कार्य की पूर्ति होती दिखायी जाती है वहाँ पर तृतीय विभावना अलंकार होता है ।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

तुम सेमो मालिन रहौ, बाँधो पुरुष बनाय ।
तऊ काम बलवन्त को बरावरी उठि जाय ।

**चतुर्थ विभावना.—**

जहाँ पर यथार्थ कारण के अतिरिक्त किसी अन्य कारण द्वारा कार्य की पूर्ति दिखायी जाय वहाँ पर चतुर्थ विभावना अलंकार होता है ।[2] इसका उदाहरण निम्न लिखित है—

चम्पक की कलिका तें सुवास सुमालती की पसरे सुख चैन री ।
कोल के कोष ते चप गुलाब की आवत है लखि दायक चैन री ।
'गोकुलनाथ' कुहू तिथि में यह राका की राति की चहि बहेन री ।
हेतु कपोत के कंठ आली कहैं ते कल कोकिल की वर बैन री ॥

**पंचम विभावना:—**

जहाँ पर प्रतिकूल कारण से कार्य की सिद्धि वर्णित की जाय वहाँ पर पंचम विभावना अलंकार होता है ।[3] इसका उदाहरण निम्नलिखित है—

१ प्रतिबंधक के होत हू होय काज जेहि ठौर ॥
२ जाको कारण को नहीं उपजत तातैं तीन ।
३ बरनत हेतु विरुद्ध तें उपजत है जहँ काज ॥

लाल तिहारे रूप की लिपट अनोखी चाल।
अधिक सलोनी है तऊ लगत मधुर अंखियान ॥

षष्ठ विभावना:—

जहाँ पर कार्य से कारण की उत्पत्ति होती है, वहाँ पर षष्ठ विभावना अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

भयो सिंधु ते बिधु सुकवि बरनत बिना विचार।
उपज्यो तौ मुख इन्दु ते, प्रेम पयोधि अपार ॥

विशेषोक्ति—

जहाँ पर समर्थ कारण के होते हुए भी कार्य पूर्ण न होना दिखाया जाय वहाँ पर विशेषोक्ति अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण निम्नलिखित है:—

नासी इन लोचनन की उपजी बड़ी बलाय।
नीर भरे नित प्रति रहें तऊ न प्यास बुझाय ॥

व्याघात—

जहाँ पर किसी कार्य के कर्ता द्वारा कोई अन्य कार्य होना बताया जाय, वहाँ पर व्याघात अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

१ कारज सों जहं होति है, कारन की उतपत्ति ॥

२ जहाँ हेतु समरत्थ हू प्रकट होत नहिं काज।
ताहि विसेषोक्ती कहत भूषन कवि सिरताज।

३ और काज करता जहां करै औरई काज।
ताहि कहत व्याघात हैं भूषन कवि सिरताज ॥

तासों काहूत जगत के बंधन दीन दयाल ।
ता चितवनि सों तियन के मन बांधत गोपाल ।

असंगति—

जहाँ पर कारण कार्य आदि में विरोधाभास दिखाया जाय, वहाँ पर असंगति अलंकार होता है।[1] इसके तीन भेद होते हैं (१) प्रथम असंगति, (२) द्वितीय असंगति, और (३) तृतीय असंगति।

प्रथम असंगति—

जहाँ कारण अन्य स्थान पर तथा कार्य अन्य स्थान पर हो, वहाँ प्रथम असंगति अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण निम्नलिखित है—

कारज कहुँ कारन कहुँ असरन कहत बनै न।
अलि तो पीवति रवत पै होत रकत दुग नैन।

द्वितीय असंगति—

जहाँ पर किसी कार्य की आवश्यकता कहीं हो और उसे किया जाय अन्यत्र वहाँ पर द्वितीय असंगति अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

बंसी धुन सुनि ब्रज बधू चली बिसार बिचार।
मुख भूषण पहिरे पगनि भुजन लपेटे हार॥

१ कारन कारज को जहाँ लखो विरोधाभास ।
ताहि असंगति जानिये कविजन सहित हुलास ।

२ हेतु अनत ही होत जहिं काज अनत ही होइ ।
ताहि असंगति कहत सुकवि सिरमौर ।

३ और ठौर करणीय से करै और ही ठौर ।
ताहि असंगति औपहू कहत सुकवि सिरमौर ।

तृतीय असंगति—

जहाँ पर कोई कार्य आरम्भ किया जाय, परन्तु सिद्ध कोई दूसरा काम हो जाय, वहाँ पर तृतीय असंगति अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

तात पितहि तुम प्राण पियारे देखि मुदित नित चरित तुम्हारे।
राज देन कहुँ शुभ दिन साधा। कहेउ जान बन केहि अपराधा॥

विरोधाभास—

जहाँ पर यथार्थ में विरोध न हो परन्तु विरोध का आभास हो, वहाँ पर विरोधाभास अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण नीचे दिया जा रहा है—

चरन कमल बंदौ हरि राई।
जाकी कृपा पंगु गिरि लंघै अंधे को सब कुछ दरसाई॥
बहिरो सुनै मूक पुनि बोलै रंक चलै सिर छत्र धराई।
'सूरदास' स्वामी करुनामय बार बार बंदौ तेहि पाई॥

कारणमाला—

जहाँ कारण से उत्पन्न कार्य क्रमशः कारण बनता जाता है वहाँ पर प्रथम कारणमाला[3] तथा जहाँ कार्य से उत्पन्न कारण कार्य बनता जाता है वहाँ पर द्वितीय कारणमाला[4] अलंकार होता है। इसके उदाहरण इस प्रकार हैं:—

१ करन लगै औरई कछू करै और ही काज।
  यहाँ असंगति होत है कहै महाकविराज।
२ जहँ विरोध सो लागिए सांच विरोध न होय।
  तहँ विरोधाभास कहि बरनत हैं सबकोय॥
३ कारन ते कारज प्रगटि कारन ह्वै ह्वै जात।
  तेहि कारनमाला कहैं जे कविवर विख्यात।
४ कारज को कारन दुसो कारज ह्वै ह्वै जाय।
  कारनमाला तासु को कहैं सकल कविराय।

प्रथम कारणमाला—

धन से धरम धरम से जीवन जीवन से आनंद ।
एक धन से ही पा सकते नर पूरन परमानंद ।

द्वितीय कारणमाला—

राम कृपा ते परम पद कहत पुराने कोय ।
राम कृपा है भक्ति ते भक्ति भाग्य तें होय ।

एकावली—

जहाँ पर किसी वर्णन को आरम्भ करके छोड़ दिया जाय और अर्थक्रम न भंग हो, वहाँ पर एकावली अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

सोभित सो न सभा जहँ वृद्ध न वृद्ध न सो जु पढ़ै कछु नाहीं ।
ते न पढ़े जिन साधु न साधित दीह दया न हियैं मन माहीं ।
सो न दया जु न धर्म धरै धर धर्म न सो जहँ दान वृथा ही ।
दान न सो जहँ साँच न 'केसव' साँच न सो जु बसी छल छाहीं ॥

विषम—

जहाँ पर असम्बद्ध वस्तुओं का सम्बन्ध दर्शाया जाय, वहाँ पर विषम अलंकार होता है। इसके तीन भेद होते हैं (१) प्रथम विषम (२) द्वितीय विषम और (३) तृतीय विषम ।

प्रथम विषम—

जहाँ पर बेमेल वस्तुओं का वर्णन किया जाय वहाँ पर प्रथम विषम अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

१ प्रथम बरनि पुनि छोड़िये जहाँ अरथ की पाँति ।
बरनत एकावलि कहैं कवि भूषन इह भाँति ।
२ अनमिल अनमिल वस्तु को, वर्णन है जेहि ठौर ।
प्रथम विषम तेहि कहत हैं सकल सुकवि सिरमौर ।

मैं के या विनती करी, नाम जानि मुख बैन ।
कहाँ मधुर मृदु मुख कहाँ, कठिन काठ से बैन ।

द्वितीय विषम—

जहाँ कारण और कार्य में रूप वैभिन्न्य हो वहाँ पर द्वितीय विषम अलंकार होता है।[१] इसका उदाहरण निम्नलिखित है:—

स्याम गौर दोउ मूरति लछिमन राम ।
इनते भइ सित कीरति अति अभिराम ॥

तृतीय विषम—

जहाँ सुप्रयत्न करने पर भी कुफल की प्राप्ति दिखायी जाय वहाँ पर तृतीय विषम अलंकार होता है।[२] इसका उदाहरण इस प्रकार है:—

दीप सिखा रंग पीत ते धूम कढ़त अति स्याम ।
सित मुकता जाये जगत प्रगट आपते स्याम ॥

सम—

जहाँ पर दो वस्तुओं की पारस्परिक एकता का वर्णन औचित्यपूर्ण ढंग से किया जाय वहाँ पर सम अलंकार होता है।[३] इसके तीन भेद होते हैं (१) प्रथम सम, (२) द्वितीय सम और (३) तृतीय सम।

१　कारन औरै रूप की कारज औरै रूप ।
　विषम अलंकृत दूसरो बरनत है कवि भूप ॥

२　और भलो उद्यम कियो होत बुरो फल आय ।
　ताहि विषम तीजो कहत भूषित कविराय ॥

३　जहाँ जुगल अनुरूप को करिये उचित बखान ।
　सम भूषन तासौं कहत भूषन सकल सुजान ॥

**प्रथम सम—**

जहाँ जैसा सम्बन्ध हो, यदि वैसा ही वर्णित किया जाय, तो वहाँ प्रथम सम अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है:—

जेहि विधि रच्यो गोपाल तेइ ठकुराइन राधिका।
लखि यह होत निहाल समसरि जुगुल किशोर की।

**द्वितीय सम—**

जहाँ पर कारण और कार्य की समरूपता का वर्णन किया जाय वहाँ पर द्वितीय सम अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

मधुप बालपन ही पयो दूध पूतना केर।
ताही ते कारी भयो यामें कछू न फेर॥

**तृतीय सम—**

जहाँ पर उद्यम से किसी कार्य का पूर्ण होना बताया जाय, वहाँ पर तृतीय सम अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

अति उतंग गिरि पादप लीलहिं लेहिं उठाय।
आनि देहिं नल नीलहिं रचहिं ते सेतु बनाय॥

१ बरनत जहाँ विशुद्ध अति यथा योग्य को संग।
प्रथम समालंकार तेहि भाषत बुधि उतंग॥

२ कारन के सम बरनिय कारज को जेहि ठौर।
देखि सरिस गुन रूप तहँ बरनत हैं 'सम' और॥

३ ताकी सिद्धि अनिष्ट बिनु, उद्यम जाके अर्थ।
ताकी सम तीजो कहैं जिनकी बुद्धि समर्थ॥

सार—

जहाँ पर वर्ण्य विषय का निरन्तर उत्कर्ष अथवा अपकर्ष वर्णित हो वहाँ सार अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

सिला कठोरी काठ तें तातें लोहु कठोर।
ताहू तें कीन्हौं कठिन मन तुव नंदकिसोर॥

यथाक्रम—

जहाँ पर क्रमानुसार किन्हीं वस्तुओं का वर्णन हो तथा फिर उसी क्रम से उनसे सम्बन्धित वस्तुओं का वर्णन किया जाय वहाँ पर यथाक्रम अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

अमी हलाहल मद भरे स्वेत स्याम रतनार।
जियत मरत झुकि झुकि परत जेहि चितवत इक बार॥

परिसंख्या—

किसी वस्तु को यदि किसी एक स्थान से हटाकर अन्य किसी विशेष स्थल पर रखा जाय, वहाँ पर परिसंख्या अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

केसव ही कुटिलता संचारिय में संक।
लखौ राम के राज में इक ससि माहिं कलंक॥

१ वर्नन को उतकर्ष जहँ आगे आगे होत।

२ क्रम सों कहि तिनके अरथक्रम सों बहुरि मिलाय।
यथा संख्य यों कहत हैं भूषन जे कविराय।

३ अनत मेटि कछु वस्तु जहँ बरनत एकहि ठौर।
ताहि कहत परिसंख्य हैं भूषन कवि सिरमौर।

मुद्रा—

जहाँ पर किसी वस्तु के प्रस्तुत विवरण से कोई अन्य अर्थ भी ध्वनित होता है वहाँ पर मुद्रा अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

रविकुल विद्याधर सकल कलाधर राजराज बर बेस बनें।
गनपति सुखदायक पसुपति लायक सूर सहायक कौन गनै॥
सेनापति बुधजन मंगल गुरुगन धर्मराज मन बुद्धि घनी।
बहु सुभ मनसाकर करुनामय अरु सुरतरंगिनी सोभ सनी॥

काव्यलिंग—

जहाँ पर समर्थन करने योग्य वस्तु का समर्थन किया जाय वहाँ पर काव्यलिंग अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

अब न मोहि डर बिघन को करत कौनहू काज।
गननायक गौरी तनय भयो सहायकराज।

अल्प—

जहाँ पर अल्पता के वर्णन में चमत्कारिकता का समावेश हो या जहाँ लघु आधार से भी लघु आधेय का वर्णन हो, वहाँ पर अल्प अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

अब जीवन की है कपि आस न मोहि।
कन गुरिया की मुदरी कंगना होहि।

१ प्रकृत अर्थ में मिलहिं पद औरहु नाम प्रकास।
मुद्रा तासौं कहत हैं कवि जन सहित हुलास।
२ सिद्धाइबे को अरथ है ताको करत सिद्धाय।
काव्यलिंग तासौं कहत भूषन जे कविराय।
३ अति छोटे आधेय ते अति छोटो आधार।
ताहि अल्प भूषन कहै जे सुबुद्धि आधार॥

अधिक:—

जहाँ पर आधार से आधेय का या आधेय से आधार की अधिकता का वर्णन किया जाय वहाँ पर अधिक अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण निम्नलिखित है:—

तुम पूछति कहि मुद्रिके मौन होति यहि नाम।
कंकन की पदवी दई तुम बिन या कहँ राम।

सूक्ष्म:—

जहाँ पर दूसरे के हृदय की बात जान कर उसी के अनुसार संकेतों द्वारा उत्तर दिया जाय वहाँ पर सूक्ष्म अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है:—

बहुरि बदन बिधु अंचल ढाँकी। प्रिय तन चितै भौंह करि बाँकी।
खंजन मंजु तिरीछे नैननि। निज प्रिय कह्यो तिनहिं सिय सैननि॥

तद्गुण:—

जहाँ पर अपने गुण का परित्याग कर अन्य के गुण को स्वीकारना बताया जाता है वहाँ पर तद्गुण अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है:—

अधर धरत हरि के परत ओठ डीठि पट जोति।
हरे बाँस की बाँसुरी, इन्द्र धनुष रंग होति॥

१ जहाँ बड़े आधार ते बरनत बड़ि आधेय।
ताहि अधिक भूषन कहत जानि सुकवि प्रमेय।

२ पर के मन की जानि गत अभिप्राय लिये काज।
करत ततच्छिन कहत हैं सूच्छम सो कविराज।

३ जहाँ आपुनो रंग तजि गहै और को रंग।
तासों तद्गुन कहत हैं भूषन बुद्धि उतंग।

अतद्गुण—

जहाँ पर संगति में आने वाली वस्तु का कोई गुण ग्रहण न करना वर्णित हो वहाँ अतद्गुण अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

लाल बाल अनुराग सों रंगत रीझ सब अंग ।
तऊ न छाड़त ऊजरो रूप साँवरो रंग ।

पूर्व रूप—

जहाँ पर पहले रूप का लोप तथा फिर उसकी प्राप्ति का वर्णन होता है, वहाँ पर पूर्व रूप अलंकार होता है।[2] यह दो प्रकार का होता है (१) प्रथम पूर्व रूप और द्वितीय पूर्व रूप।

प्रथम पूर्व रूप—

जहाँ पर संगति से आये हुए रूप के लुप्त हो जाने पर पूर्व रूप का प्रकट होना दिखाया जाय, वहाँ पर प्रथम पूर्वरूप अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

लसत नीलमनि होत अति कर सिंधुर सहरात ।
मुक्ता को मुक्ता बहुरि, लखो तोहि मुसुकात ॥

द्वितीय पूर्व रूप—

जहाँ पर वस्तु का विनाश हो जाने पर भी उसके समान गुण वाली दूसरी वस्तु से पिछली का गुण बना रहे, वहाँ पर द्वितीय पूर्व रूप अलंकार होता है।[4] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

१ नहिं संगत में और को गुण जहाँ गहि लेत ।
ताहि अतद्गुन कहत हैं भूषन सुकवि सुचेत ।
२ प्रथम रूप मिटि जाति जहँ फिर वैसोई होय ।
भूषन पूरब रूप सो कहत सयाने लोय ।
३ बहुरि मिले गुन आपनों जहाँ आन के संग ।
पूरब रूप तहाँ प्रथम भाषै सुमति उतंग ।
४ वस्तु विनास हू, बहुरि तदपि नीकली होत ।
दूजो पूरबरूप तेहि बरनत पंडित गोत ।

बदन चन्द की चाँदनी देह दीप की जोति।
राति बितेहू काज नहि, भौन राति सी होति।

मीलित—

जहाँ पर समान गुण वाली वस्तु में मिल जाने पर कोई भी स्पष्टता से कथित न की जा सके, वहाँ पर मीलित अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

पान पीक अधरान में सखी लखी नहिं जाय।
कजरारी अँखियान में कजरारी न लखाय।

उन्मीलित—

जहाँ पर पहले कोई समान गुण वाली वस्तु दूसरी में मिल जाय तथा बाद में किसी प्रकार पहचानी जाय, वहाँ पर उन्मीलित अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है —

चंपक तन बन बरन भर रह्यो रंग मिलि रंग।
जानो जात सुबास ही केसर लाई अंग।

सामान्य—

जहाँ पर दो वस्तुओं में इतनी समानता दिखाई जाय कि उनका भेद न स्पष्ट हो, वहाँ सामान्य अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

भरत राम एकै अनुहारी सहसा लखि न सकै नर नारी।
लखन शत्रुसूदन एक रूपा नखसिख ते सब अंग अनूपा॥

१ सदृस वस्तु में मिलि जहाँ होत न भेद लखाइ।
मीलित तासो कहत हैं भूषन जे कबिराइ।

२ सदृस वस्तु में मिलत पुनि जानत कौनहु हेत।
उनमीलित तासों कहैं भूषन सुकवि सुचेत।

३ भिन्न रूप जहँ सदृस में भेद न जान्यो जाइ।
ताहि कहत सामान्य हैं भूषन कवि समुदाय।

विशेषक—

जहाँ पर दो वस्तुओं में समानता होने पर भी किसी प्रकार का भेद न दिखायी दे, वहाँ पर विशेषक अलंकार होता है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

मन मोहन मनमथन को हूँ कहतो को जान।
जो इन्दु कर कुसुम को होतो बान समान।

विशेषकोन्मीलित—

जहाँ पर विशेषक और उन्मीलित दोनों का बोध मिले वहाँ विशेषकोन्मीलित अलंकार होता है।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

ससि में मुख में भेद कछु नेकु न परत लखाय।
बिन कलंक अरु आस सें सिय मुख जानो जाय।

प्रश्नोत्तर—

जहाँ पर पहले कोई बात पूछी जाय और तब उसका उत्तर दिया जाय वहाँ पर प्रश्नोत्तर अलंकार होता है।[3] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

को दाता को रन चढ़ो को जग पालन हार।
कवि भूषन उत्तर दियो सिव नृप हरि अवतार॥

यहाँ पर प्रमुख शब्दालंकारों एवं अर्थालंकारों का उल्लेख किया गया है। उपर्युक्त अलंकारों के अतिरिक्त भी बहुत से अन्य अलंकारों के लक्षण एवं उदाहरण विद्वानों ने दिये हैं परन्तु वे इतने महत्वपूर्ण नहीं हैं। एक कवि की अभिव्यक्ति की कला

१ भिन्न रूप जहँ सदृश में लहिये कछुक विसेष।
ताहि विशेषक कहत हैं भूषन सुमति उलेख।
२ जहाँ विशेषकोन्मीलित है मिलि भेदहि प्रगटे आय।
तंह विशेषकोन्मीलित है कहत सुकवि समुदाय॥
३ कोऊ पूछे बात कछु, कोऊ उत्तर देत।
प्रश्नोत्तर ताको कहत भूषन सुकवि सचेत॥

2943

एवं प्रौढ़ता की माप करने के लिए अलंकार एक महत्वपूर्ण मान है। इसे सदैव से ही भाषा में आकर्षण उत्पन्न करने का सर्वाधिक प्रभावशाली साधन माना गया है। इसके अतिरिक्त अलंकार को काव्य की एक शैली विशेष के रूप में भी मान्य किया जाता है जिसके अनुसार काव्य विशिष्ट अर्थ से युक्त शब्दों का संयोग होता है जो अलंकरण की शैली के कारण सौन्दर्ययुक्तता प्राप्त करता है।[1]

प्राचीन संस्कृत आचार्यों ने अलंकार शास्त्र के विकास की परम्परा को विशेष रूप से समृद्ध बनाने में योग दिया। जैसा कि उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि संस्कृत साहित्य के प्राचीनतम शास्त्री भरत मुनि ने चार अलंकार ही मुख्य स्वीकार किये हैं। क्रमशः विकास को प्राप्त होते होते इन अलंकारों की संख्या सैकड़ों तक पहुँच गयी। यह तथ्य ही इस बात का प्रमाण है कि अलंकार सिद्धांत को आचार्य भामह द्वारा आरम्भ किये जाने के पश्चात् निरन्तर मान्यता मिलती रही, एवं कवियों द्वारा ग्राह्य स्वीकार किया गया। अलंकार सिद्धांत के प्रमुख प्रतिपादकों में भामह के अतिरिक्त दंडी, रुद्रट, प्रतिहारेन्दुराज आदि हैं। इस सिद्धांत की प्रधानता का एक प्रमाण यह भी है कि बहुधा समीक्षा शास्त्र को अलंकार शास्त्र ही कहा जाता है। संक्षेप में, संस्कृत समीक्षा द्वारा निर्धारित प्राचीन साहित्यिक मानदंडों में से एक प्रमुख मान 'अलंकार' है।

## रीति सिद्धांत

रीति सम्प्रदाय का प्रवर्तन आचार्य वामन ने किया। वामन के अतिरिक्त भी संस्कृत के अनेक साहित्य शास्त्रियों ने अपने अपने ग्रन्थों में रीति की विवेचना की है। इन शास्त्रज्ञों विशेष रूप से वामन ने रीति सिद्धांत की वैज्ञानिक और शास्त्रीय व्याख्या करते हुए उसकी महत्ता की घोषणा की है। उन्होंने रीति को ही काव्य की आत्मा माना है। 'रीति' का शाब्दिक अर्थ मार्ग या पंथ है।

1 *Poetry consists of a verbal composition in which a definite sense must prevail and which must be made charming by means of certain terms of expressions to which the name of Poetic figure is given"* *(History of Sanskrit Poetics, Vol II, S K. Dey, Page 47)*

